प्राप्तिका अधिकारी होता है, जहाँसे पुनरावृत्ति नहीं होती। अन्य साधनोंमें बड़ा आयास है, पर यह साधन ऐसा है कि गाते-बजाते रामधाम चले जाइये।

सतपंच चौपाईं मनोहर
जानि जे नर उर धरैं।
दारुन अबिद्या पंच जनित
बिकार श्रीरघुबर हरैं॥

**अर्थ—एक सौ पाँच चौपाइयोंको जो कोई जानकर हृदयमें धारण करता है, उसके दारुण अविद्याओंसे उत्पन्न पाँचों विकारोंका श्रीरामजी हरण करते हैं।**

**सतपंच**…**उर धरैं**—भाव यह कि अन्तिम एक सौ पाँच चौपाइयोंको धारण करनेकी पृथक् फलश्रुति है। सम्पूर्ण ग्रन्थको धारण करनेमें जो असमर्थ हैं उनके लिये इसका विधान है। चौपाइयाँ भी मनोहर हैं, धारण करनेमें कोई असुविधा भी नहीं है। बात इतनी ही है कि तोतेकी तरह धारण न करे, जानकर (समझकर) धारण करनेसे ही कथित फल होगा।

**दारुन अबिद्या**…**हरैं**—भाव यह कि इन १०५ चौपाइयोंको जानकर केवल धारण कर लेना साधकका काम है, उसकी पञ्चपर्वा अविद्याका हरण स्वयं रघुवर करेंगे। पूरे ग्रन्थका गान करनेका फल रामधामप्राप्ति, और शतपञ्च चौपाई ग्रन्थको धारण करनेका फल अविद्याका नाश है, और अविद्यानिशाका नाश तथा रामप्रतापसूर्यका उदय दो वस्तुएँ नहीं हैं। निशा समाप्त ही नहीं होती, जबतक सूर्योदय नहीं होता और जबतक निशा समाप्त न हो तबतक सूर्योदय भी नहीं होता। फलतः शतपञ्च चौपाई ग्रन्थको हृदयमें धारण करनेसे अविद्या-निशा नष्ट होती है, और रामप्रतापरूपी सूर्यका उदय होता है। रामधामकी प्राप्ति तो

मरनेके बाद होगी, और जीते ही रामप्रतापरूपी दिनेशका उदय होनेसे रामराज्यका सुख करतलगत हो जाता है, यथा—

जब ते राम प्रताप खगेसा। उदित भयउ अति प्रबल दिनेसा॥
पूरि प्रकास रहेउ तिहु लोका। बहुतेन्ह सुख बहुतेन्ह मन सोका॥
जिनहि सोक ते कहौं बखानी। प्रथम अबिद्या निसा नसानी॥
अघ उलूक जहँ तहाँ लुकाने। काम क्रोध कैरव सकुचाने॥
बिबिध कर्म गुन काल सुभाऊ। ए चकोर सुख लहहिं न काऊ॥
मत्सर मान मोह मद चोरा। इन्हकर हुनर न कवनेउ ओरा॥
धरम तडाग ग्यान बिग्याना। ए पंकज बिकसे बिधि नाना॥
सुख संतोष बिराग बिबेका। बिगत सोक ए कोक अनेका॥

यह प्रताप रबि जाके उर जब करै प्रकास।
पिछले बाढ़हिं प्रथम जे कहे ते पावहिं नास॥

सुंदर सुजान कृपानिधान अनाथपर कर प्रीति जो।
सो एक राम अकामहित निर्वानप्रद सम आनको॥
जाकी कृपा लवलेस ते मतिमंद तुलसी दासहू।
पायो परम बिश्रामु राम समान प्रभु नाहीं कहूँ॥

मो सम दीन न दीन हित तुम समान रघुबीर।
अस बिचारि रघुबंस मनि हरहु बिषम भव भीर॥
कामिहि नारि पियारि जिमि लोभिहि प्रिय जिमि दाम।
तिमि रघुनाथ निरंतर प्रिय लागहु मोहि राम॥

इति श्रीरामचरितमानसे सकलकलिकलुषविध्वंसने शतपञ्चचौपाई समाप्ता।



# कविता और भजनोंकी पुस्तकें

| | | | |
|---|---|---|---|
| विनय-पत्रिका—श्रीतुलसीदासजीकृत, मूल भजन और हिन्दी-भावार्थसहित, ६ चित्र, मूल्य १) स० | | | १।) |
| गीतावली—श्रीतुलसीदासजीकृत सातों काण्ड, मूल भजन और अर्थसहित, ८ चित्र, मूल्य | | | १) |
| सजिल्द | ... | ... | १।) |
| श्रीकृष्ण-विज्ञान—श्रीमद्भगवद्गीताका मूलसहित हिन्दी-पद्यानुवाद (सचित्र) मू० ।।।) स० | | | १) |
| श्रुतिकी टेर ( सचित्र ) मूल्य | ... | ... | ।) |
| वेदान्त-छन्दावली ( सचित्र ) | ... | ... | =)॥ |
| भजन-संग्रह प्रथम भाग | ... | ... | =) |
| ,, द्वितीय भाग | ... | ... | =) |
| ,, तृतीय भाग | ... | ... | =) |
| ,, चतुर्थ भाग | ... | ... | =) |
| ,, पञ्चम भाग ( पत्र-पुष्प ) | | ... | =) |
| श्रीहनुमानबाहुक—सचित्र, सटीक, मूल्य | | ... | -)॥ |
| मूल गोसाईं-चरित—पद्यमें तुलसीदासजीकी सचित्र जीवनी, मू० | ... | ... | -)। |
| हरेरामभजन दो माला | ... | ... | )॥। |
| सीतारामभजन | ... | ... | )॥ |
| श्रीहरि-संकीर्तन-धुन | ... | ... | )। |
| कल्याण-भावना | ... | . | )। |
| गजलगीता | ... | | आधा पैसा |

## गद्य-पद्यमय पुस्तकें

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रेम-योग—ले०—श्रीवियोगी हरिजी मू० १।) सजिल्द | | | १॥) |
| गीतामें भक्ति-योग .. | ... | ... | ।-) |
| मनन-माला—ले०—श्रीज्वालासिंहजी | | ... | =)॥ |
| गोपी-प्रेम—ले०—श्रीहनुमानप्रसादजी पोद्दार | | ... | -)॥ |

मिलनेका पता—गीताप्रेस, गोरखपुर।